वास्तव में मात्रा स्वरों में ही नहीं, व्यंजनों में भी होती है। हिन्दी में व्यंजनों में कालमात्रा का भेद अधिक उल्लेखनीय है क्योंकि मात्रा-भेद वाले व्यंजनों में केवल मात्रा का भेद होता है जबकि स्वरों में मात्रा-भेद के साथ-साथ (उच्चारण-स्थान आदि) भेद भी विद्यमान रहता है। ह्रस्व मात्रा वाले व्यंजन के उच्चारण में जितना समय लगता है, दीर्घ मात्रा वाले व्यंजन के उच्चारण में उसके दूने के लगभग समय की आवश्यकता होती है। लिखने में दीर्घ व्यंजनों के लिए लिपिचिह्न दित्व के प्रयोग की परम्परा है। कुछ उदाहरण निम्नलिखित हैं -

| | | |
|---|---|---|
| पता | - | पत्ता |
| सजा | - | सज्जा |
| लकड़ | - | लक्कड़ |
| पका | - | पक्का |

**2.** किसी अनुक्रम में किसी स्वन पर व्यय की जाने वाली शक्ति **बल** कहलाती है। बल की भी अनेक कोटियाँ हो सकती हैं, किन्तु कोई भाषा बल की कुछ ही कोटियों का महत्त्व स्वीकार करती है। एक निश्चित सीमा तक बल की सारी स्थितियों को एक कोटि के रूप में स्वीकार किया जाता है और उससे आगे एक दूसरे सीमा तक की सारी संभावनाएँ दूसरी कोटि के अन्तर्गत आती हैं। हिन्दी में बल की एक ही कोटि स्वीकार करना पर्याप्त है। शब्द के जिस स्वन में यह बल है, उसके अतिरिक्त सारे स्वन बलहीन हैं, ऐसा नहीं मानना चाहिए। बिना बल का कोई स्वन नहीं होता। हम **बली स्वन** उसे कहते हैं जिसमें अपेक्षाकृत कम बलशाली स्वन को निर्बल कहा जा सकता है। बली स्वन के संकेत के लिए लिपिचिह्न का प्रयोग वर्ण के पहले किया जाता है और स्वनों की निर्बलता के संकेत के लिए लिपिचिह्न की आवश्यकता नहीं है। हिन्दी के निम्निलिखित शब्दों में बल का स्वरूप दिखाया जा रहा है -

कमल

कि 'सान

हिन्दी में शब्द-स्तर पर मिलने वाले इस प्रकार के बल की उपयोगिता केवल इतनी है कि उपयुक्त बल की सहायता से शब्दों का स्वाभाविक उच्चारण करने में सरलता होती है। किन्तु कुछ भाषाएँ ऐसी भी हैं जिनमें बल-भेद से शब्द-भेद हो जाता है। उदाहरणार्थ -

**अंग्रेजी** - 'इम्पोर्ट (आयात) इम। पोर्ट (आयात करना)

'कॉन्डक्ट (आचरण) कॉन' डक्ट (संचालन करना)

वाक्य स्तर पर हिन्दी में भी बल का कार्य अपेक्षाकृत अधिक महत्त्वपूर्ण है। वाक्य में जिस शब्द को यह बल प्राप्त होता है, अर्थ में भी उसी शब्द पर बल रहता है। यहाँ यह उल्लेखनीय है कि शब्द-स्तर पर मिलने वाला यह अतिरिक्त बल भी उसी वर्ण पर दिया जाता है। चूँकि वाक्य-स्तर पर मिलने वाला यह बल अतिरिक्त होता है, इसलिए शब्द-स्तर के बल से इसमें भेद **करना आवश्यक** है। निम्नलिखित वाक्यों से बल का यह कार्य स्पष्ट हो जायेगा -



1. 'मैंने पुस्तक देखी है। (मैंने देखी है, उसने नहीं)
2. मैंने। पुस्तक देखी है। (पुस्तक देखी है, पत्रिका नहीं)
3. मैंने पुस्तक। देखी है। (देखी है, पढ़ी नहीं )

यह आवश्यक नहीं है कि यह बल वाक्य में किसी-न-किसी शब्द में विद्यमान ही हो। यदि उक्त वाक्य का उच्चारण अतिरिक्त बल के बिना किया जाये तो एक भिन्न अर्थ प्राप्त होगा, जिसमें किसी शब्द-विशेष के अर्थ पर जोर नहीं होगा, बल्कि सीधा-सादा वर्णनात्मक वाक्य बन जाएगा।

**3.** स्वरतंत्रियों में होने वाली तनाव की मात्रा के अनुसार घोष की ऊँचाई या नीचाई की मात्रा होती है। यही आरोह-अवरोह **सुर** है। इसमें भी अगणित कोटियाँ हो सकती हैं लेकिन मात्रा और बल की भांति इसकी भी कुछ ही कोटियाँ निर्धारित कर लेना किसी भाषा के लिए पर्याप्त होता है। ऐसी प्रत्येक कोटि के अन्तर्गत एक-दूसरे से मिलती-जुलती सुर की अनेक स्थितियाँ समाहित रहती हैं। कई भाषाओं में सुर के तीन भेद करना पर्याप्त होता है। **उच्च सुर** में स्वरतंत्रियों के तनाव की मात्रा बढ़ती है और सुर का आरोह होता है। **नीच सुर** में स्वरतंत्रियों के तनाव की मात्रा घटती है और सुर का अवरोह होता है। **सम सुर** में स्वरतंत्रियों का तनाव अपरिवर्तित रहता है और सुर यथा स्थान रहता है।

सुर के आरोह-अवरोह की मात्रा के अनुसार उसके विभागों के सुर-स्तर निर्धाथ्रित किये जा सकते हैं और उन्हें 1, 2, 3 आदि अंकों से घोषित किया जा सकता है। सुर की निम्नतम स्थिति के लिए 1, अपेक्षाकृत उच्च स्थिति के लिए 2, और उच्चतर स्थिति के लिए 3 का प्रयोग संभव है। यह प्रक्रिया आवश्यकतानुसार घटाई या बढ़ाई जा सकती है।

वाक्य-स्तर पर कार्य करने वाला सुर **अनुतान** कहलाता है। अनुतान किसी शब्द का अर्थ नहीं बदलता; पूरे वाक्य के अर्थ में किसी भाव का योग कर देता है। अनुतान के निर्देश के लिए वाक्य के सुर-स्तरों के अतिरिक्त उसके **अन्त्यर** का उल्लेख करना होता है। वाक्य के अन्त की सुर-धारा का स्वरूप अन्त्यर कहलाता है। सुर के साथ-साथ बल का परिवर्तन भी इसमें होता है। अन्त्यर तीन प्रकार के माने जाते है - **अवरोही अन्त्यर** में घोष अत्यन्त शीघ्रता के साथ क्षीण होकर समाप्त हो जाता है; सुर और बल, दोनों ही तीव्र के साथ क्षीण हो जाते हैं। **आरोही अन्त्यर** में सुर झटके से क्षिप्रता के साथ थोड़ा-सा उठ जाता है; बल अपेक्षाकृत शीघ्रता के साथ समाप्त हो जाता है। यद्यपि उसका ह्रास अधिक स्पष्ट नहीं होता। **सम अन्त्यर** में सुर यथावत् सुरक्षित रहता है; अन्तिम वर्ण में कुछ दीर्घता आ जाती है और बल कुछ कम हो जाता है। इन तीनों के लिए क्रमशः लिपिचिह्नों का प्रयोग किया जा सकता है।

निम्नलिखित वाक्य में अनुतानों का भेद देखिए -

क) [2]राम भोपाल गया[1] ↓ (साधारण कथन)

ख) [2]राम भोपाल[3] गया[3] ↑ (प्रश्न)

ग) [2]राम भोपाल[4] गया[4] ↑ (विस्मय)

हैं। पामर (Palmer) ने इसके अन्तर्गत इन सभी विषयों को लिया है—१. ध्वनि-प्रकृति, २. मात्रा (Mora), ३. बलाघात (Stress), ४. सुर-लहर (Intonation), ५. ध्वनि विषयक अन्य प्रक्रियाएँ। पेई और गेनोर (M.A. Pei and Gaynor) आदि ने एक्सेंट (Accent) का प्रयोग केवल बलाघात के अर्थ में किया है। ब्लाख और ट्रेगर आदि ने एक्सेंट के अन्दर बलाघात (Stress) और सुर (Tone, Pitch) दोनों को लिया है। ब्लाख और ट्रेगर का मत अधिक प्रचलित है।

## ४.२२. (ग) बलाघात (Stress)

सामान्य बातचीत में यह देखा जाता है कि प्रत्येक शब्द और वाक्य पर समान रूप से बल नहीं दिया जाता है। कुछ ध्वनियों पर अधिक बल दिया जाता है और कुछ पर कम। जिन ध्वनियों पर अधिक बल दिया जाता है उन्हें बलाघातयुक्त कहते हैं। लिखित और उच्चरित भाषा में यह मुख्य अन्तर है। लिखित स्वरूप में बलाघात को स्पष्ट रूप से प्रकट नहीं कर सकते हैं। उच्चरित भाषा में किसी भी ध्वनि पर विशेष बल दिया जा सकता है और वह बलाघात-युक्त हो सकती है। बलाघात मुख्य रूप से अक्षर-बलाघात के रूप में प्राप्त होता है। अक्षर और आक्षरिक के अध्याय में यह स्पष्ट किया गया है कि कोई भी स्वर आक्षरिक हो सकता है और कुछ व्यंजन भी आक्षरिक होते हैं। इन पर बलाघात हो सकता है। बलाघात में ध्वनि की प्रबलता मुख्य रूप से रहती है।

बलाघात के मुख्य रूप से दो भेद माने जाते हैं—शब्द बलाघात और वाक्य बलाघात।

**१. शब्द बलाघात**—शब्द बलाघात उसे कहते हैं जहाँ पर शब्द के किसी स्वर या अक्षर पर विशेष बल दिया जाता है। ऐसे स्वर या अक्षर को बलाघातयुक्त (Stressed) कहा जाता है और शेष ध्वनियों को बलाघातहीन (Unstressed) कहते हैं। अंग्रेजी बलाघात-प्रधान भाषा है। इसमें किस ध्वनि पर विशेष बल दिया जाए यह कोषग्रन्थों आदि में संकेत के द्वारा सूचित किया जाता है। एक ही शब्द बलाघात-भेद से संज्ञा या क्रिया हो सकता है। जैसे—Con'duct में प्रथम स्वर कन् पर बलाघात करेंगे तो यह संज्ञावाचक शब्द होगा। इसका अर्थ होगा—चरित्र या आचरण। Conduct' यदि दूसरे स्वर अर्थात् डक्ट पर बल देंगे तो यह क्रिया शब्द होगा और उसका अर्थ होगा व्यवहार करना, प्रबन्ध करना आदि। कोषग्रन्थों में बलाघातयुक्त ध्वनि के बाद बिन्दु या उदात्त ( , ' ) का चिह्न लगाते हैं। भाषा-विज्ञान में बलाघातयुक्त ध्वनि के पूर्व उदात्त चिह्न ( ' ) का प्रयोग किया जाता है। जैसे—फोटोग्राफ में फो बलाघातयुक्त है, फोटोग्राफर में टो और फोटोग्राफिक में ग्रा बलाघातयुक्त है। ('Photograph, Pho'tographer, Photo'graphic)। फ्रेंच भाषा में बलाघात का बहुत प्रयोग होता है। बलाघातयुक्त ध्वनि के ऊपर उदात्त का चिह्न ( ' ) लगाया जाता है और उसका उच्चारण बलपूर्वक किया जाता है। जैसे—कम्यूनिके (Communique'), ब्रेआल (Bre'al)। संस्कृत का 'इन्द्रशत्रुर्वर्धस्व' प्रचलित उदाहरण है। इसमें बलाघात के कारण अर्थभेद हो जाता है। यदि इन्द्रशत्रु में इन्द्र पर बलाघात होगा तो यह बहुव्रीहि समास माना जायगा और इसका अर्थ होगा 'इन्द्र है शत्रु या नाशक [illegible]'। यदि शत्रु शब्द के अन्तिम स्वर पर बलाघात करेंगे तो तत्पुरुष समास होगा और इसका अर्थ होगा इन्द्र का शत्रु। इन्द्र के शत्रु वृत्रासुर की अभिवृद्धि के लिए वृत्रासुर के पुरोहितों ने उपर्युक्त वाक्य का प्रयोग किया। इसमें तत्पुरुष के स्थान पर बहुव्रीहि समास वाले बलाघात के कारण मन्त्र का अर्थ ही उल्टा हो गया और इन्द्र वृत्र का नाशक हो गया। ग्रीक भाषा में भी बलाघात की प्रधानता है।



**२. वाक्य बलाघात**—वाक्य बलाघात में वाक्य के किसी एक अंश पर बल दिया जाता है और वह अंश बलाघातयुक्त होता है। जिस अंश पर बल दिया जाता है उस अर्थ की मुख्यता रहती है। जैसे—मैं आज प्रयाग जाऊँगा। इस वाक्य में चार स्थानों पर बलाघात का प्रयोग किया जा सकता है और इसके आधार पर अर्थ में अन्तर हो जाएगा। १. मैं पर बल देने से अर्थ होगा—मैं ही, अन्य कोई नहीं। २. आज पर बल देने से अर्थ होगा आज ही जाऊँगा, कल नहीं। ३. प्रयाग पर बल देने से अर्थ होगा—प्रयाग ही जाऊँगा, अन्यत्र नहीं। ४. जाऊँगा पर बल देने से अर्थ होगा—मैं जाऊँगा ही, मुझे कोई रोक नहीं सकता। वाक्य बलाघात छोटे वाक्यों और बड़े वाक्यों, दोनों में होता है। बड़े वाक्यों में जहाँ किसी उपवाक्य पर बल दिया जाता है, वह उपवाक्य प्रमुख हो जाता है। इसको वाक्यांश बलाघात भी कह सकते हैं।

**बलाघात का प्रभाव**—शब्दों और वाक्यों पर बलाघात का निम्नलिखित रूप में प्रभाव पाया जाता है—

१. बलाघातयुक्त ध्वनियाँ अधिक प्रबल होती हैं, अतः अधिक सुदृढ़ होती हैं। उनमें परिवर्तन बहुत कम होता है। बलाघातहीन ध्वनियाँ निर्बल होती हैं। उनमें परिवर्तन अधिक होता है। पालि, प्राकृत, अपभ्रंश आदि में बलाघातहीन ध्वनियाँ निर्बल होकर लुप्त हो जाती हैं। संस्कृत में बलाघातयुक्त कृ धातु का कर् या कार् हो जाता है। जैसे—करण, कारक आदि। बलाघातहीन होने पर गुण या वृद्धि नहीं होती है। कहीं-कहीं पर संप्रसारण भी हो जाता है। जैसे—कृ-कृत, यज्-इष्ट, वच्-उक्ति। हिन्दी में अपर-और, द्वादश-बारह, शत-सौ।

२. बलाघातयुक्त ध्वनियाँ मांसपेशियों की दृढ़ता के कारण दृढ़ (Tense) कही जाती हैं और बलाघातहीन ध्वनियाँ शिथिल (Lax)।

३. बलाघातयुक्त ध्वनि पर यदि सुर है तो वह ऊँचा होता है।

४. बलाघातयुक्त ध्वनि की मात्रा कुछ दीर्घ हो जाती है, दीर्घ हो तो दीर्घतर।

५. बलाघातयुक्त व्यंजन द्वित्व या दीर्घ के रूप में सुनाई पड़ते हैं। बलाघात में यदि वायुवेग की अधिकता होगी तो अल्पप्राण को महाप्राण हो जाता है और यदि उच्चारणावयव की दृढ़ता होती है तो व्यंजन को द्वित्व हो जाता है। संघर्षी और महाप्राण व्यंजन प्रायः द्वित्व होते हैं।

६. बलाघात में वायुवेग की प्रबलता होती है, अतः अल्पप्राण ध्वनि महाप्राण के तुल्य सुनाई पड़ती है। बलाघातहीन ध्वनि वायुप्रवाह की कमी के कारण महाप्राण होने पर भी अल्पप्राण से सुनाई पड़ती है।

बलाघातयुक्त ध्वनि अधिक शक्तिशाली, मुखर और श्रवणीय होती है। बलाघात-हीन ध्वनि की स्थिति इसके विपरीत होती है।

**बलाघात का संकेत**—बलाघात को दो प्रकार से सूचित किया जाता है। (१) बलाघातयुक्त ध्वनि के पहले ऊपर एक खड़ी लकीर या उदात्त का चिह्न ( ' ) लग दिया जाता है। कोषग्रन्थों में बलाघातयुक्त ध्वनि के बाद बिन्दु या उदात्त ( ˙, ' ) लगाया जाता है। (२) यदि एक से अधिक बलाघात हों तो एक शब्द में मुख्य बलाघात का चिह्न लगाया जाता है और गौण बलाघात को चिह्नरहित छोड़ देते हैं। यदि दूसरी ध्वनि पर भी बलाघात दिखाना आवश्यक होता है तो उसके पूर्व भी छोटी खड़ी लकीर लगाई जाती है।

## ४.२२. (घ) स्वर या सुर (Tone, Pitch)

स्वर को सुर भी कहा जाता है। स्वर का सम्बन्ध स्वरतंत्रियों के कम्पन की आवृत्ति (Frequency of vibration) पर निर्भर रहता है। यह कम्पन जितना अधिक होगा स्वर उतना ही उच्च होगा और कम्पन जितना कम होगा उतना ही स्वर निम्न होगा। स्वरतंत्रियों के तनाव या विस्तार से कम्पन की आवृत्ति का साक्षात् सम्बन्ध है। जब कम्पन की आवृत्ति अधिक होती है तो तन्त्रियों में तनाव उत्पन्न होता है। जब कम्पन की आवृत्ति कम होती है तो स्वरतंत्रियाँ ढीली रहती हैं। संगीतशास्त्र में अपनी इच्छा और आवश्यकता के अनुसार स्वर की उच्चता और निम्नता को बढ़ाया और घटाया जा सकता है। ध्वनियों के विवेचन में घोष और अघोष ध्वनियों का उल्लेख किया गया है। इनमें से अघोष ध्वनियों के उच्चारण में स्वरतंत्रियों में कम्पन नहीं होता है, अतः इनमें सुर की संभावना नहीं रहती है। सुर मुख्यतया घोष ध्वनियों पर निर्भर रहता है, क्योंकि इनके उच्चारण में स्वरतंत्रियों में कम्पन होता है।

स्वर का सम्बन्ध स्वरतंत्रियों से है। स्वरतंत्रियों की उपमा तार वाले बाजों—सितार, वीणा, वायलिन आदि से दी जा सकती है। जिस प्रकार तारों को कस देने से सितार आदि में स्वर ऊँचा हो जायगा और तारों को ढीला कर देने पर स्वर निम्न हो जायगा। इसी प्रकार स्वरतंत्रियों में तनाव पैदा होने पर स्वर उच्च हो जाता है और तनाव ढीला होने पर स्वर निम्न हो जाता है। अतएव संगीतशास्त्र में स्वरतंत्रियों को कड़ा और नरम रखकर अनेक प्रकार के सुर उत्पन्न किए जाते हैं। सुरों के उतार-चढ़ाव के लिए स्वरतंत्रियों पर अधिकार करना आवश्यक होता है।

स्वरतंत्रियों के तनाव के अतिरिक्त उनका आकार भी महत्त्वपूर्ण है। स्वरतंत्रियाँ जितनी छोटी होती हैं, उतना ही स्वर उच्च होता है। स्त्रियों और बालकों की स्वरतंत्रियों का आकार छोटा होता है, अतः पुरुषों की अपेक्षा उनका स्वर उच्च होता है।

**सुर के दो भेद**—जिस प्रकार प्रत्येक व्यक्ति बोलचाल में एक ही प्रकार के बलाघात का प्रयोग नहीं करता, उसी प्रकार व्यवहार में प्रयुक्त वाक्यों में सुर भी एक-सा नहीं होता है। क्रोध, आवेश, हर्षातिरेक, भय आदि में स्वर उच्च हो जाता है और सामान्य स्थिति में वह साधारण रहता है। सुर की उच्चता को आरोह कहते हैं और उसके उतार या



निम्नता को अवरोह कहते हैं। संगीत में आरोह की स्थिति में आवाज ऊँची की जाती है और अवरोह की स्थिति में निम्न।

**स्वर के तीन भेद**—संस्कृत में स्वरों के तीन भेद किए गए हैं—उदात्त, अनुदात्त और स्वरित। आधुनिक भाषाशास्त्र में सामान्यतया तीन भेद क्रिये जाते हैं—उच्च (High), मध्य या सम (Mid या Level) और निम्न (Low)। प्रो० हाल आदि ने चार भेद का भी उल्लेख किया है और उन्होंने इनके नाम दिए हैं—Low (निम्न), Norm, Low-mid (निम्नमध्य), Mid (मध्य) और High (उच्च)। ग्रीक भाषा में तीन स्वर प्रचलित हैं—एक्यूट (Acute), ग्रेव (Grave) और सरकम्प्लेक्स (Circumflex)। एक्यूट को उदात्त की तरह तिरछी लकीर से सूचित किया जाता है। ग्रेव ' को स्वतंत्र स्वरित की तरह दायीं ओर झुकी हुई लकीर से सूचित करते हैं। स्वतंत्र को (^) चिह्न से सूचित करते हैं। अधिकांश विद्वान् उदात्त के लिए एक्यूट को, स्वरित के लिए ग्रेव को और अनुदात्त के लिए सरकम्प्लेक्स के चिह्न को प्रयुक्त करते हैं। वे इनका प्रयोग समानार्थक के रूप में करते हैं। वस्तुतः संस्कृत और ग्रीक के स्वर परस्पर मिलते हुए होने पर भी समानार्थक नहीं हैं।

१. **उदात्त**—पाणिनि ने उदात्त का लक्षण दिया है, **उच्चैरुदात्तः (१-२-२९)** जो स्वर ऊँचा या उठा हुआ होता है, उसे उदात्त कहते हैं। उदात्त का अर्थ है—उठा हुआ, ऊँचा या श्रेष्ठ। संस्कृत का एक सामान्य नियम है कि प्रत्येक पद या शब्द में सामान्यतया एक स्वर उदात्त होता है, शेष सभी अनुदात्त होते हैं। (**अनुदात्तं पदमेकवर्जम्, ६-१-१५८**) कुछ समस्त पदों में दो उदात्त भी होते हैं। कुछ अव्ययनिपात, सम्बोधन और क्रियापद आदि ऐसे भी हैं जिनमें एक भी उदात्त नहीं रहता है। ऐसे शब्दों की संख्या बहुत कम है। पतंजलि ने उदात्त के लिए तीन बातों का संकेत किया है—(१) आयाम—ध्वनि का आरोह, (२) दारुणता—स्वरतंत्री में तनाव, (३) अणुता—स्वरतंत्री में संकोच या संवृतता। (**आयामो दारुण्यम् अणुता स्वरस्य इति उच्चैःकराणि शब्दस्य—महाभाष्य १-२-२९**)

२. **अनुदात्त**—अनुदात्त का अर्थ है निम्न या नीचा स्वर। (**नीचैरनुदात्तः, १-२-३०**) यह सदा उदात्त से नीचा होता है। वेद में उदात्त से पहले अनिवार्य रूप से अनुदात्त स्वर होता है। इसका अभिप्राय यह है कि निम्न स्वर से उच्च स्वर की ओर अग्रसर होते हैं। पतंजलि ने स्वर के सात भेद माने हैं—उदात्त, उदात्ततर, अनुदात्त, अनुदात्ततर, स्वरित, स्वरितस्थ उदात्त, एकश्रुति। इनमें अनुदात्ततर अनुदात्त से भी निम्न कोटि का है।

३. **स्वरित**—स्वरित उस सम ध्वनि को कहते हैं, जिसमें उदात्त और अनुदात्त दोनों के गुणों का समन्वय रहता है। (**समाहारः स्वरितः, १-२-३१**) पाणिनि के **तस्यादित उदात्तमर्धह्रस्वम् (१-२-३२)** इस कथन से ज्ञात होता है कि स्वरित का प्रारम्भिक अंश उदात्त से भी कुछ उच्च होकर अवरोही होता है। इसमें उतार और चढ़ाव या आरोह और अवरोह का समन्वय रहता है। इसलिए इसको स्वरित कहते हैं। वेद में स्वरित दो प्रकार का है—(१) पराधीन या उदात्तमूलक। उदात्त के बाद अनुदात्त का उच्चारण स्वरित या मध्य कोटि का होता है। उसके बाद वाले अनुदात्त अनुदात्त ही रहते

हैं। स्वरित के बाद वाले अनुदात्तों पर अनुदात्त का चिह्न नहीं लगाया जाता है। उन्हें स्वरचिह्नरहित छोड़ दिया जाता है। (२) स्वतंत्रस्वरित—जहाँ पर यण् सन्धि आदि के द्वारा उदात्त लुप्त हो जाता है, वहाँ पर उदात्त के आगे वाले स्वर को स्वरित हो जाता है। जैसे—क्वं, स्वंः आदि।

संस्कृत में उदात्त स्वर रिक्त रहता है, कोई चिह्न उस पर नहीं लगाया जाता है। अनुदात्त के नीचे पड़ी लकीर दी जाती है। स्वरित में शब्द के ऊपर खड़ी लकीर दी जाती है।

**सुर-लहर** (Intonation)—शब्दों या वाक्यों में आरोह और अवरोह के क्रम को सुर-लहर कहते हैं। प्रत्येक वाक्य में स्वरलहर आदि से अन्त तक विद्यमान रहती है। तुलनात्मक अध्ययन के द्वारा यह ज्ञात किया गया है कि अंग्रेजी में स्वर-लहर पानी की लहर के तुल्य क्रमिक उतार-चढ़ाव वाली होती है। फ्रेंच-भाषा में लगातार चढ़ाव जाता है और अन्तिम ध्वनि पर सहसा उतार देखा जाता है। सुर केवल घोष ध्वनियों में मुख्यतया रहता है। अघोष ध्वनियाँ सहगामी के तुल्य रहती हैं। सामान्यतया भाषा में घोष ध्वनियों की अपेक्षा अघोष ध्वनियाँ लगभग एक-चौथाई प्रयुक्त होती हैं।

मुख्यतया सुरलहर के दो भेद किए जाते हैं—शब्द-सुरलहर और वाक्य-सुरलहर। तीन भाषाओं में ये दोनों सुरलहरें सार्थक होती हैं। संस्कृत, हिन्दी आदि अतान भाषाओं में केवल वाक्य-सुरलहर काकु या व्यंग्य आदि के रूप में प्रयुक्त होता है।

## ४.२२. (ङ) संगम या सन्धि (Juncture)

संबद्ध वाक्य में एक के बाद दूसरी ध्वनि आती जाती है। वक्ता एक ध्वनि को पूरा करके दूसरी ध्वनि का उच्चारण करता है। एक ध्वनि के बाद दूसरी ध्वनि पर जाना दो प्रकार से होता है—(१) अबाधगति से जाना और (२) सबाध या कुछ विराम के साथ जाना। जैसे—वरदे, वर दे; मुखरता, मुख रता; सारसिका-सा रसिका। इन स्थानों पर ज्ञात होता है कि ध्वनि एक होने पर भी अर्थों में भेद है। अर्थ के अनुसार शब्दों को तोड़कर बोला जाता है। जहाँ पर अबाध गति से ध्वनिसंक्रम या एक ध्वनि से दूसरी ध्वनि पर जाना होता है, वह प्रथम भेद है। जैसे—वरदे-वर देने वाली, स्त्रीलिंग सम्बोधन। मुखरता—ध्वनि की प्रधानता। सारसिका—सारस की स्त्री। दूसरे भेद में इन शब्दों के बीच में थोड़ा विराम कर देने से अर्थभेद हो जाता है। जैसे—वर दे—तू वरदान दे, मुख रता-मुख में प्रेम रखनेवाली, सा रसिका—वह रसीली स्त्री। संस्कृत साहित्य में श्लेष के प्रसंग में इस विषय का विस्तृत वर्णन है। जैसे—अभंग-श्लेष, सभंग-श्लेष, सभंगाभंग-श्लेष। पाश्चात्य विद्वानों ने इसके अनेक भेद और उपभेद किये हैं। हिन्दी में इसको योजक, विवृति और मौन योजक भी कहते हैं।

*

इकाई – घ



का भारत में वर्चस्व था। अंग्रेजों के आने के बाद वह स्थान अंग्रेजी ने लिया। अतः भाषा अपने आप में श्रेष्ठ या निम्न नहीं होती। राजनीतिक/आर्थिक/धार्मिक कारण किसी भी भाषा को अधिक आदरणीय/उपयोगी बना सकते हैं।

कुछ लोग मानते हैं कि "भाषा में अनेक ऐसे शब्द/सूत्र होते हैं, जिनमें जादुई या आध्यात्मिक शक्ति होती है।' यह धारणा समुदाय में धार्मिक संस्कारों के प्रचार-प्रसार, रोगों के निवारण तथा अनेक अन्धविश्वासों की देन है। वैज्ञानिक दृष्टिकोण से देखा जाय तो किसी शब्द में ऐसी कोई आध्यात्मिक या जादुई शक्ति नहीं होती। ऐसी धारणाएँ सामाजिक अन्धविश्वासों और वहमों की द्योतक हैं।

### (iii) प्रकार्य

विचार संप्रेषण भाषा का प्रमुख कार्य है। इसके अन्य प्रकार्य इस प्रकार हैं -

किसी सुन्दर भवन, चित्र आदि को देखकर हमारे मुँह से अनायास ही 'वाह! क्या बात है', 'बहुत सुन्दर' आदि शाब्दिक अभिव्यक्तियाँ निकल आती हैं जो किसी श्रोता के श्रवण/ग्रहण के लिए नहीं होतीं। इसी प्रकार हम गुस्से/उलझन में नकारात्मक अभिव्यक्तियाँ 'छै', 'छत्त' आदि कह जाते हैं। अपशब्द और कसमें भी प्रायः इसी प्रकार उपयोग में लाये जाते हैं और भावनाओं की अभिव्यक्ति के लिए कविता भी ऐसे ही बुनी जाती है। भाषा के इस कार्य को **भावात्मक अभिव्यक्ति** कहा जाता है।

किसी व्यक्ति/अधिकारी को मिलते समय हम 'नमस्कार' कहकर उनका अभिवादन करते हैं। 'क्या हाल है?' 'कैसे हैं आप?' आदि वाक्य कोई संदेश नहीं देते, बल्कि इनके उपयोग से हम परस्पर संवाद स्थापित करने की भूमिका बना पाते हैं। भाषा के इस सामाजिक कार्य को ब्रैनिस्लॉ मैलिनोवस्कि ने **'फैटिक कम्यूनियन'** की संज्ञा दी है। इस संदेशविहीन संवाद से हम एक-दूसरे के प्रति मित्रता का भाव प्रकट करते हैं।

हवन, श्राद्ध, तर्पण करते समय किन्हीं विशेष शब्दों/वाक्यों का उपयोग किया जाता है। 'स्वाहा', 'तर्पयामि' आदि शब्दों से, समझा जाता है, अलौकिक शक्तियों को नियंत्रित/प्रसन्न किया जाता है। मन्त्री किसी भवन का नामकरण करता है; संगोष्ठी/सम्मेलन को आरम्भ करने की अनुमति देता है; पादरी नवजात शिशु का नामकरण करता है; हम किस से कोई वादा करते हैं, कटघरे में खड़ा दोषारोपी 'सच बोलने की शपथ लेता है' आदि ऐसी अभिव्यक्तियाँ भाषा का **निष्पादन** कार्य कहलाती हैं।

तथ्यों को भविष्य के लिए रेकार्ड करने का कार्य भी एक विशिष्ट वर्ग में रखा जाता है। डायरी लेखक अपने अनुभव, प्रतिक्रियाएँ डायरी में लिखता रहता है। उनका उपयोग कौन, कब और कैसे करेगा, वह स्वयं नहीं जानता। इन तथ्यों को रेकार्ड करने की प्रक्रिया में कोई संवाद नहीं होता। ऐतिहासिक, भौगोलिक, व्यापार-लेखा, वैज्ञानिक रिपोर्ट, जन-सामान्य डेटा-बैंक आदि जैसे रेकार्ड ऐसी कोटि में आते हैं और यह भाषा का **'तथ्यों को रेकार्ड'** करने का कार्य करता है।

 21

5. अपने विचारों को तर्कसम्मत और क्रमबद्ध करने के लिए हम अपने-आप से ही वार्ता करते हैं। लेखक अपने विचारों को कागज पर लिखता है, फिर उनकी भाषा-शैली संवारने का काम करता है। रूसी मनोविज्ञानी लेव व्यगोत्स्कि का मत है कि 'आन्तरिक वाक्' भाषा का मानसिक उपयोग है जिससे हम विचारों को क्रमबद्ध कर लेते हैं। इस प्रकार से भाषा **'विचारों के उपकरण'** का कार्य करती है।
6. राजनेताओं की रैलियों में, क्रिकेट/फुटबॉल मैच के मैदानों में जनसमूह/दर्शकों के नारे, शाबाशी, प्रोत्साहन आदि भीड़ में उपस्थित व्यक्तियों को एक पहचान प्रदान करते हैं। आप अमुक राजनेता के प्रशंसक हैं; अमुक टीम के समर्थक हैं आदि। भाषा हमारी क्षेत्रीय पहचान, सामाजिक पृष्ठभूमि, शिक्षा, व्यवसाय, आयु, लिंग आदि का द्योतक भी होती है। इस प्रकार भाषा हमें एक **पहचान** प्रदान करने का कार्य भी करती है।

### (iv) परिभाषा (भाषा)

विद्वानों ने समय-समय पर भाषा को परिभाषित करने के प्रयास किये हैं। कुछ परिभाषाएँ निम्नलिखित हैं -

**डॉ. देवीशंकर द्विवेदी,** "भाषा यादृच्छिक वाक्यप्रतीकों की वह व्यवस्था है, जिसके माध्यम से मानव समुदाय परस्पर व्यवहार करता है।"

**आचार्य देवेन्द्रनाथ शर्मा,** "उच्चरित स्वन-संकेतों की सहायता से भाव या विचार की पूर्ण अभिव्यक्ति भाषा है।"

**आचार्य किशोरीदास वाजपेयी,** "विभिन्न अर्थों में सांकेतिक शब्द-समूह ही भाषा है जिसके द्वारा हम अपने विचार या मनोभाव दूसरों के प्रति बहुत सरलता से प्रकट करते हैं।"

**डॉ. भोलानाथ तिवारी,** "भाषा उच्चारण अवयवों से उच्चरित मूलतः यादृच्छिक स्वन प्रतीकों की वह व्यवस्था है, जिसके द्वारा किसी भाषा समाज के लोग आपस में विचारों का आदान-प्रदान करते हैं।"

**पं. कामता प्रसाद गुरु,** "भाषा वह साधन है जिसके द्वारा मनुष्य अपने विचार दूसरों पर भली-भाँति प्रकट कर सकता है और दूसरों के विचार आप स्पष्टतया समझ सकते हैं।"

**श्री नलिनीमोहन सान्याल,** "अपने स्वर को विविध प्रकार से संयुक्त तथा विन्यस्त करने से, उसके जो-जो आकार होते हैं, उनका संकेतों के सदृश व्यवहार कर अपनी चिन्ताओं को तथा मनोभावों को जिस साधन से हम प्रकाशित करते हैं, उस साधन को हम भाषा कहते हैं।"

**ब्लॉक और ट्रेगर,** "A language is a system of arbitrary vocal symbols by means of which a social group co-operates."

**हेनरी स्वीट,** "Language may be defined as expression of thoughts by means of speech-sound."

उपर्युक्त परिभाषाओं में भाषा को विचार-विनिमय का माध्यम, सामाजिक संपदा, मनोवैज्ञानिक व्यवस्था या यादृच्छिक वाग्प्रतीकों का व्यवस्थित ढाँचा आदि माना गया है। भाषा उन सभी को सम्मिलित करने वाली एक नियमबद्ध व्यवस्था है, जिस का विस्तार, पहुँच और दखल मानव-जीवन के प्रत्येक क्षेत्र और कार्य में हर पल रहता है।

## (v) अभिलक्षण

**1. मौखिक-श्रव्य सरणि (Vocal auditory channel)** - मनुष्य अपने भाव/संदेश स्वन रूप में श्रोता/ग्राहक तक पहुँचाता है। भाषा का लिखित रूप स्वन पर ही आधारित होता है। भाषा के लिखित रूप को अपनाने वाला व्यक्ति उसका उच्चरित रूप अवश्य जानता है।

समान भाषिक संस्कारों में पले-ढले होने के कारण वक्ता अपनी वाणी से जो अर्थ संप्रेषित करना चाहता है, श्रोता, वक्ता की वाणी को सुन कर, वही अर्थ ग्रहण करता है। वक्ता और श्रोता में मानसिक धरातल की जितनी अधिक समानता होती है, सम्प्रेषण उतना ही अधिक सफल होता है। अर्थों का सम्प्रेषण तो हाथों, आँखों, मुख-मुद्रा के माध्यम से भी हो सकता है, किन्तु ये आंगिक संकेत सभी अर्थों की अभिव्यक्ति नहीं कर सकते। भाषा वाच्य-स्वनों की एक सफल एवं विकासोन्मुख व्यवस्था है जिसके माध्यम से सूक्ष्म से सूक्ष्म भावों एवं विचारों का सम्प्रेषण सम्भव होता है।

**2. यादृच्छिकता** - भाषिक व्यवस्था यादृच्छिकता है। शब्दों और अर्थों में कोई नैसर्गिक या नित्य सम्बन्ध नहीं है तथा न ही स्वनों/शब्दों और उनके लिपि चिह्नों में। किसी समय में कुछ मनुष्यों ने जिन वस्तुओं, व्यक्तियों, भावों, विचारों के जो नाम रख दिये, वे ही कालान्तर में प्रचलित हो गये। नये आविष्कारों से नयी वस्तुएँ सामने आती हैं, उनके नये नाम रखे जाते हैं और वे नाम इतने नैसर्गिक प्रतीत होते हैं कि नाम को वस्तु से और वस्तु को नाम से अलग करना दुष्कर प्रतीत होता है। नये अर्थों के लिए नये शब्द निरन्तर आते रहते हैं। इससे भाषा के शब्द-भण्डार में वृद्धि होती है।

प्रत्येक भाषा में वस्तुओं/क्रियाओं आदि के लिए विशिष्ट स्वतंत्र संकल्पनाएँ होती हैं। स्वन की इस संकल्पना से वस्तु या भाव को कोई भौतिक सम्बन्ध नहीं होता है। इसीलिए एक संकल्पना के लिए एक भाषा में एक स्वनक्रम, तो दूसरी भाषा में भिन्न स्वनक्रम होता है; उदाहरणार्थ -

| | | |
|---|---|---|
| टहनी | - | हिन्दी |
| ब्रान्च | - | अंग्रेजी |
| लंग | - | कशमीरी |

**3. सृजनात्मकता** - प्रत्येक भाषा शब्द-निर्माण में कुछ निश्चित स्वनों का उपयोग करती है। इसीलिए किसी भी भाषा की वर्णमाला तैयार करना सम्भव होता है। इसी प्रकार हर भाषा का अपना एक शब्द-भण्डार होता है, जिसे हम शब्द-कोशों में संगृहीत कर सकते हैं। परन्तु किसी भी भाषा में वाक्यों की संख्या को निर्धारित नहीं किया जा



सकता - (वाक्यों के कोश बन ही नहीं सकते) - क्योंकि हम प्रतिपल नये वाक्यों का निर्माण करते चले जाते हैं; पहले कभी न सुने वाक्य सरलता से समझते हैं; लगातार नये-नये वाक्यों की संरचना करते रहते हैं। यदि हम किसी वक्ता का भाषण एक घण्टे तक सुन लें और बाद में किसी दूसरे व्यक्ति को वही भाषण सुनाने की चेष्टा करें तो हमारे वाक्य मूल वक्ता के वाक्यों से अलग, बिल्कुल अलग, नवीन वाक्य होंगे, परन्तु तथ्य वही-के-वही रहेंगे; यही भाषा की सृजनात्मकता है।

**4. पारस्परिकता/विनिमयता (Interchangeability)** - भाषा पैतृक सम्पत्ति नहीं है। मनुष्य जिस समाज तथा परिवेश में रहता है, उसी की भाषा सीखता है। यदि दिल्ली में जन्मा कोई शिशु रूसी परिवार के साथ मास्को में रहने लग जाए तो वह रूसी भाषा ही सीखेगा, हिन्दी नहीं। इससे स्पष्ट है कि भाषा पैतृक या व्यक्तिगत संपत्ति नहीं है।

विविक्तता = ?

**5. विविक्तता (Discreteness)** - मानव भाषा में जिन स्वनों का प्रयोग किया जाता है, उनमें सामान्य रूप से अविच्छिन्न प्रवाह दिखाई देता है। भाषा के स्वन-प्रवाह पर सूक्ष्म चिन्तन से उसमें कई इकाइयाँ सामने आती हैं। स्वन-प्रवाह में यदि एकाधिक वाक्यों का अस्तित्व मिलता है, वाक्य में एकाधिक शब्द मिलते हैं, तो शब्द में एकाधिक स्वनिम मिलते हैं। इस प्रकार मानव की भाषा में विभिन्न इकाइयों की विवक्त स्थिति का अभिलक्षण दिखाई देता है।

**6. द्वित्व अभिरचना (Duality of Patterns)** - मानव भाषा के विश्लेषण से उसमें एक साथ दो इकाइयों की भूमिका का ज्ञान होता है। इसमें पहली इकाई यदि स्वन से सम्बन्धित होती है; तो दूसरी अर्थ से। पहली इकाई स्वन-स्तर की है जिसे स्वनिम कहते हैं; दूसरी इकाई अर्थभेद उत्पन्न करती है। जैसे- 'कार' और 'तार' में 'क्' और 'त्' स्वतन्त्र स्वनिम हैं (स्वनिम स्तर पर), परन्तु यही अर्थ स्वन-स्तर पर अर्थ-भेद उत्पन्न करते हैं।

**7. सांस्कृतिक हस्तान्तरण** - भाषा एक भौगोलिक, ऐतिहासिक एवं सांस्कृतिक परिवेश में विकसित होती है। अतः उसमें एक भू-भाग की प्रकृति और संस्कृति समाहित रहती है। उदाहरण के लिए, वैदिक काल से लेकर वर्तमान युग तक की भारतीय संस्कृति की पूरी यात्रा संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, खड़ी-बोली आदि के भाषिक माध्यम से ही सम्पन्न हुई है। यों तो संस्कृति ऐतिहासिक स्मारकों, भवनों, पूजा-स्थलों, संग्रहालयों आदि के माध्यम से भी एक पीढ़ी से दूसरी पीढ़ी को हस्तान्तरित होती है, किन्तु भाषा ही सांस्कृतिक हस्तान्तरण का सर्वाधिक शक्तिशाली माध्यम होती है।

**8. विशेषज्ञता** - सामान्य व्यक्ति का कार्य भाषा के सामान्य बोलचाल के रूप से चल जाता है। किन्तु विशेष ज्ञान के लिए भाषा के विशेष स्तर की आवश्यकता होती है। विज्ञान की भाषा सूत्रात्मक होती है। गणित में तो भाषा चिह्नों, रेखाओं, समीकरणों का रूप ले लेती है। दर्शन की भाषा नितान्त अमूर्त और वैचारिक होती है। साहित्य

की भाषा में बिम्ब-विधान पर बल रहता है। इस प्रकार ज्ञान के विशिष्ट स्वरूप के अनुरूप भाषा के भी विशिष्ट रूपों का अपयोग किया जाता है।

**9. स्थायित्व** - मानव की अच्चरित भाषा को लिपि का सुदृढ़ आधार मिलने पर वह स्थान और समय की दूरी को पार करने की शक्ति पा लेती है। कोई भी संदेश लिखकर देश-विदेश भेजा जा सकता है। लिपिबद्ध विचार सुरक्षित रहने पर वर्षों बाद भी पढ़ा जा सकता है। आधुनिक टेक्नॉलजी के कारण अब कैसेट सी-डी में वाणी रिकार्ड की जा सकती है और दूर-दूर देशों में भेजी जा सकती है।

**10. विस्थापन (Displacement)** - मानव भाषा में भूत, वर्तमान तथा भविष्य, तीनों कालों के विचारों का सम्प्रेषण सम्भव है, जबकि मनुष्येतर भाषा में वर्तमान विचारों का सम्प्रेषण ही सम्भव होता है, । मानव भाषा में यथार्थ के साथ काल्पनिक विचारों की भी अभिव्यक्ति सम्भव है।

**11. अधिगमता (Learnability)** - मानव भाषा अर्जन और अभ्यास-प्रक्रिया पर आधारित होती है। मनुष्य यदि सहज रूप से मातृभाषा सीख लेता है, तो प्रयत्न करके दूसरी भाषा को भी सीख सकता है। इससे भी यह स्पष्ट है कि भाषा पैतृक संपत्ति नहीं है।

## (vi) विविध रूप

भिन्न-भिन्न देशों में विभिन्न भाषाएँ व्यवहृत होती हैं, किन्तु सबका मूल लक्ष्य वैचारिक आदान- प्रदान है। भाषा क्षेत्र, जाति, धर्म, व्यवसाय आदि के आधार पर विभिन्न रूप ग्रहण कर लेती है। जो भाषा शिक्षा के माध्यम के रूप में स्वीकृति पा जाती है, उसका व्यापक स्तर पर विकास होता है। इसी प्रकार सरकारी कार्यालयों में प्रचलित भाषा विशेष प्रगति करती है। यहाँ हम भाषा के विविध रूपों पर विचार करेंगे -

**1. व्यक्तिगत बोली/अनुली (Idiolect)** - चार्ल्स एफ0 हॉकेट ने व्यक्ति- बोली को परिभाषित करते हुए लिखा है: 'किसी एक व्यक्ति की निश्चित समय की बोलने की आदतों का समग्र योगफल व्यक्ति- बोली कहलाता है।' एक व्यक्ति एक से अधिक बोलियाँ भी बोल सकता है। इस प्रकार उसकी दो या अधिक 'व्यक्ति-बोली' भी हो सकती हैं। यह भाषा का सबसे सीमित रूप है। एक ही जगह रहने वाले व्यक्ति एक ही भाषा को अपने विशिष्ट-व्यक्तिगत रूप में बोलते हैं। अध्यापक, वकील, दुकानदार, मजदूर आदि की भाषा में भिन्नता स्वाभाविक है। प्रत्येक व्यक्ति की स्वन, सुर, बलाघात, उच्चारण की निजि विशेषता होती है, जिसके कारण वह अंधेरे में बोलता हुआ भी अपनी बोली के वैशिष्ट्य से पहचाना जाता है। 'व्यक्ति-बोली' ही समष्टि रूप में पूरे क्षेत्र की उपबोली या बोली का रूप ग्रहण करती है।

**2. उपबोली (subdialect)** - किसी विशाल क्षेत्र में बोली जाने वाली बोली की अपक्षेत्रों के आधार पर अनेक अपबोलियाँ हो सकती है। भोजपुरी एक विशाल भू-भाग में बोली जाती है किन्तु गोरखपुरी, काशिका आदि इसकी उपबोलियाँ कहलायेंगी। इस प्रकार छोटे-छोटे उपक्षेत्रों में रहने वाले लोगों द्वारा बोली जाने वाली स्थानीय बोली उपबोली



कहलाती है। विशेष सीमित क्षेत्र में रहने वाले लोगों द्वारा बोली जाने वाली स्थानीय बोली उपबोली कहलाती है। उपबोली में विशेष सीमित क्षेत्र में रहने वाले लोगों के वाग्व्यवहार से सम्बन्धित उच्चारण, सुर, बलाघात आदि की सारी विशेषताएँ समाहित रहती हैं, जिनके आधार पर यह पता लग जाता है कि वक्ता बनारस का रहने वाला है या आरा का।

**3. बोली (Dialect)** - बोली एक अपेक्षाकृत व्यापक क्षेत्र में रहने वाले व्यक्तियों द्वारा बोली जाती है। बोली के व्यवहार- क्षेत्र में सम्मिलित उपक्षेत्रों में उस बोली की अनेक उपबोलियाँ बोली जाती हैं, जिनकी मूल संरचना मुख्य बोली से ही मेल खाती है, किन्तु उपक्षेत्रीय रंगत या प्रभाव के कारण वे अपनी-अपनी पृथक् पहचान भी रखती हैं। विभिन्न उपबोलियाँ बोलने वाले व्यक्ति मुख्य बोली को भली प्रकार से समझ लेते हैं, क्योंकि उनकी अपबोली मुख्य बोली का ही स्थानीय संस्करण होती है तथा उसमें वाक्य-रचना, उच्चारण, बलाघात आदि की दृष्टि से मुख्य बोली से गहरी निकटता होती है। बोली के संरचनागत और उच्चारण सम्बन्धी संस्कार इतने प्रबल होते हैं कि वे मानक भाषा के शिक्षण में बाधक बनते हैं। जो छात्र सुदूरवर्ती ग्रामीण अंचलों से शहर में शिक्षा प्राप्त करने आते हैं, वे मानक भाषा के शब्दों का सही उच्चारण सरलता से नहीं सीख पाते। वे एम. ए. करने पर भी सहर, कासी आदि ही बोलते हैं। बोली के संस्कारों में आबद्ध होने के कारण वे वर्त्तनी की अशुद्धियाँ भी करते हैं।

**4. भाषा (Language)** - बोली का ही विकसित और परिष्कृत रूप भाषा कहलाता है। जब कोई बोली राजनीतिक, समाजिक, धार्मिक, सांस्कृतिक कारणों से समर्थन और पोषण पाने लगती है, तो धीरे-धीरे वह मानकीकरण की दिशा में अग्रसर होने लगती है। मानकीकरण की प्रक्रिया से वह परिमार्जित होने लगती है। किसी क्षेत्रीय बोली से विकसित सामान्य भाषा के परिष्कृत रूप को ही भाषा कहते हैं। कोई भी बोली किन्हीं राजनीतिक, सामाजिक आदि कारणों से भाषा के रूप में प्रतिष्ठित हो सकती है, किन्तु ये कारण सदैव भाषेतर तथा भाषाविज्ञानेतर ही होते हैं। कृष्ण-भक्ति आन्दोलन से सम्बद्ध होने के कारण ब्रजबोली विकसित होकर ब्रजभाषा के पद पर प्रतिष्ठित हो गयी। इस प्रकार रामभक्ति आन्दोलन से पोषित अवधी-भाषा बन गई। किन्तु उक्त आन्दोलनों के समाप्त होते ही इन दोनों भाषाओं में स्तरीय साहित्य रचना धीरे-धीरे बन्द होती चली गई और अब वे पुनः बोली बन कर रह गयी। दिल्ली, मेरठ, सोनीपत क्षेत्र में बोली जाने वाली खड़ीबोली ब्रिटिश काल से पहले ही अन्तरक्षेत्रीय संप्रेषण का माध्यम बन गई थी और स्वतन्त्रता-प्राप्ति के उपरान्त संवैधानिक रूप से राष्ट्रभाषा और राजभाषा का दर्जा पा गयी।

भाषा के व्यवहार-क्षेत्र के भीतर कई बोलियों और उपबोलियों के छोटे-छोटे क्षेत्र समाहित रहते है। भाषा का क्षेत्र कई राज्यों तक भी व्याप्त हो सकता है। उदाहरणार्थ, हिन्दी भाषा बिहार, झारखण्ड, उत्तरप्रदेश, उत्तराखण्ड, दिल्ली, हरियाणा, राजस्थान, मध्यप्रदेश, छत्तीसगढ़, सरीखे राज्यों को अपने प्रभाव-क्षेत्र में समेटे हुए है।

5. *मानक भाषा* (**Standard Language**) **-** जब कोई बोली राजनीतिक, *धार्मिक, सामाजिक कारणों से* एक व्यापक क्षेत्र के शैक्षिक, राजकीय, समाजिक कार्यों की *सर्वस्वीकृत भाषा बन जाती है*, तो वह 'मानक भाषा' या 'परिनिष्ठित भाषा' कहलाती है उसी भाषा में सभी ज्ञान-क्षेत्रों की पारिभाषिक शब्दावली निर्धारित और प्रकाशित होती है मानक भाषा साहित्यिक, सांस्कृतिक दृष्टि से भी सम्पन्न होती है। राज्य से प्राप्त संरक्षण के कारण मानक भाषा शिक्षण, साहित्य रचना, संचार माध्यमों, धार्मिक सम्मेलनों तथा ज्ञान, विज्ञान, साहित्य, कला के विविध मंचों की भाषा बन जाती है।

**6. राष्ट्रभाषा (National Language) -** जिस भाषा का किसी देश के सभी क्षेत्रों में न्यूनाधिक अंशों में उपयोग होता है, उस भाषा को राष्ट्रभाषा कहते हैं। राष्ट्रभाषा का पद उसी भाषा को मिल पाता है, जिससे राष्ट्र के सभी क्षेत्रों में कुछ लोग परिचित हों तथा उसमें भावाभिव्यक्ति कर सकते हों। बंगाली, तमिल, गुजराती आदि भाषा-क्षेत्रों में लगभग हर बस्ती में हिन्दी की न्यूनाधिक जानकारी रखने वाले कुछ व्यक्ति अवश्य मिलेंगे राष्ट्रभाषा का सम्बन्ध पूरे राष्ट्र से होता है। राष्ट्रभाषा राष्ट्र को एक सूत्र में बांधने का सबसे माध्यम है। पूरे देश में संप्रेषण का साधन होने के कारण इसे **सम्पर्क भाषा** भी कह सकते हैं।

**7. राजभाषा (Official Language) -** जिस भाषा में राज्य का प्रशासनिक कार्य होता है, उसे राजभाषा कहते हैं। राजभाषा के प्रयोग के मुख्य क्षेत्र हैं- शासन, शिक्षा, न्यायपालिका तथा कार्यपालिका।

**8. अन्तर्राष्ट्रीय भाषा (International Language) -** दो अथवा दो से अधिक देशों द्वारा प्रयुक्त भाव आदान-प्रदान की भाषा को अन्तर्राष्ट्रीय भाषा कहते हैं। दो या दो से अधिक देशों में व्यापार, राजनीति आदि के लिए ऐसी भाषा की आवश्यकता होती है। वर्तमान समय में अंग्रेजी, फ्रेंच, अरबी, स्पेनी, पुर्तगाली प्रमुख अन्तर्राष्ट्रीय भाषाएँ हैं।

25

## (vii) भाषा और वाक्

भाषा शब्द का प्रयोग प्रायः सामान्य अर्थ में किया जाता है जिसमें परस्पर मिलती जुलती अनेक परिकल्पनाएँ समाहित रहती हैं। सस्यूर (1916) ने सर्वप्रथम भाषा (Langue) और वाक् (parole) में अन्तर स्पष्ट किया है।

**वाक्** स्थूल और भौतिक वस्तु है, **भाषा** सूक्ष्म और भावानीत वस्तु है। हम जो बोलते या सुनते हैं, वह वस्तुतः वाक् होती है। उसे सुनते-सुनते हम जो सीख लेते हैं **वह भाषा होती है**। भाषा सीख लेने पर हम जो बोलते हैं, वह वाक् उसका माध्यम है। **यदि हम किसी वाक्य का दस बार उच्चारण करें तो हमें वाक्य की दस इकाइयाँ प्राप्त होंगी; किन्तु वे भाषा की एक ही इकाई की दस आवृत्तियाँ मात्र होंगी। भाषा को समाज के प्रत्येक सदस्य में एकत्र प्रभावों की समष्टि कहा गया है जबकि वाक् उसकी अभिव्यक्ति**



है। सादृश्यमूलक परिवर्तन वाक् से जन्म लेते हैं। वाक्य और व्याकरण भाषा की इकाइयाँ हैं, वाक् में उच्चार तथा भाषा-व्यवहार की सत्ता है।

कोई भी भाषा बोलने वाला प्रत्येक सामान्य व्यक्ति किसी भी क्षण ऐसे अगणित वाक्यों का उच्चारण करने, उन्हें सुनने और समझने में समर्थ होता है जिन्हें उसने अधिकांशतः पहले कभी न बोला है, सुना है। इससे स्पष्ट है कि प्रत्येक व्यक्ति कुछ अत्यन्त विशिष्ट योग्यता प्राप्त कर लेता है। यही योग्यता उस व्यक्ति की **भाषायी क्षमता** कहलाती है। यह क्षमता शैशव के कुछ वर्षों में भाषार्जन की अवधि में आ जाती है।

□□□

26

लिंग्विस्तीक जेनेराल) में भाषा के तीन पक्षों का उल्लेख किया है—१. वैयक्तिक पक्ष, २. सामाजिक पक्ष, ३. सार्वभौम पक्ष।

**(१) वैयक्तिक पक्ष**—इसको उन्होंने पारोल (Parole) कहा है। अंग्रेज़ी में इसके लिए स्पीच (Speech) शब्द का प्रयोग होता है। इसको 'व्यक्तिवाक्' कहा जा सकता है। इसके अन्तर्गत वक्ता का ज्ञानार्जन और उसकी भाव-प्रकाशन की क्षमता भी सन्निविष्ट है। प्रत्येक व्यक्ति समाज से भाषा सीखता है और समाज को कुछ देता भी है। आदान-प्रदान को इस प्रक्रिया के द्वारा प्रत्येक व्यक्ति का भाषा के निरन्तर प्रवाह में योगदान है। व्यक्ति भाषा को आगे बढ़ाने में योग देता है, साथ ही वह मानवीय न्यूनताओं और अक्षमताओं के कारण कुछ परिवर्तन भी उपस्थित करता रहता है। ये परिवर्तन ही क्रमशः बढ़ते हुए भाषा में परिवर्तन के कारण बन जाते हैं।

**(२) सामाजिक पक्ष**—भाषा का सामाजिक पक्ष ही प्रमुख है। सामाजिक परिवेश में आकर ही भाषा का स्वरूप निखरता है। भाषा के सामाजिक रूप को श्री द सोसूर ने लांग (Langue) नाम दिया है। इसके लिए अंग्रेज़ी टंग (Tongue) शब्द प्रचलित है। इसको 'समष्टि वाक्' कहा जा सकता है। विश्व की विभिन्न प्रान्तीय और राष्ट्रीय भाषाएँ इसी श्रेणी में आती हैं। भारतीय भाषाएँ हिन्दी, मराठी, बंगला आदि तथा विश्वभाषाएँ अंग्रेज़ी, रूसी, फ्रेंच, जर्मन आदि इसी श्रेणी में आती हैं। इनके वक्ताओं की संख्या का कोई निर्धारण नहीं है। यह अल्प-संख्या भी हो सकती है और करोड़ों की संख्या भी हो सकती है। भाषा का यह सामाजिक पक्ष ही है, जो चिरन्तन होते हुए भी अद्यतनीन है; सनातन होते हुए भी नित-नवीन है; प्रतिक्षण परिवर्तित होते हुए भी अनश्वर एवं शाश्वत है। व्यक्तिगत परिवर्तन भाषा के किसी एक अंश को ही प्रभावित कर सकते हैं। सामाजिक पक्ष में ही आदान-प्रदान की प्रक्रिया चलती है, जिसका वर्णन ऊपर किया गया है।

**(३) सार्वभौम पक्ष**—श्री द सोसूर ने भाषा के सार्वभौम पक्ष की भी स्थापना की है। उन्होंने इसको लांगाज़ (Langage) नाम दिया है। इसे 'विश्ववाक्' नाम दिया जा सकता है। यह भाषा का सामान्य एवं सार्वभौम पक्ष है। इसमें भाषाओं के विभिन्न रूपों का भेद नहीं रहता, अपितु मानव मात्र की भाषा का निर्देश होता है। यह भाषा का अभेद या अद्वैत रूप है। भाषा के विश्ववाक् रूप में विश्व की सभी भाषाओं का संकलन होता है। यह वेदान्त के महाकाश के तुल्य एक विश्वजनीन अनिर्वचनीय सार्वभौम सत्ता है, जो मानव-भाषा की समष्टि का निर्देश करती है। यह 'विश्ववाक्' भाषा का दार्शनिक पक्ष है, जो अनेक में एकत्व का दर्शन कराकर भाषा की विश्वरूपात्मकता को प्रकट करता है, जिसके द्वारा विश्वैकत्व और विश्व-बन्धुत्व की भावना का उदय होता है।

## २.८. भाषा और वाक्

भाषा शब्द का प्रयोग सामान्य रूप से अपने व्यापक अर्थ में किया जाता है। इसमें उच्चारण, ग्रहण और बोध सभी का समावेश रहता है। बोलने वाला भी भाषा बोलता है, सुनने वाला भी भाषा सुनता है और बोध भी भाषा रूप में होता है। परन्तु गम्भीरता से



विचार करने पर भाषा के दो रूप प्रकट होते हैं—(१) स्थायी एवं सूक्ष्म रूप, (२) अस्थायी एवं स्थूल रूप। स्थायी एवं सूक्ष्म रूप को 'भाषा' (Language) और अस्थायी एवं स्थूल रूप को 'वाक्' (Speech) कहेंगे। इस 'वाक्' को भाषण भी कह सकते हैं। 'भाषा और वाक्' का अन्तर 'भाषा और भाषण' के अन्तर से भी समझा जा सकता है।

**(क) भाषा और वाक्**—भाषा सूक्ष्म एवं भावात्मक वस्तु है, वाक् स्थूल और भौतिक वस्तु है। भाषा स्थायी है, वाक् अस्थायी है। जो कुछ हम बोलते और सुनते हैं, वह वाक् है। श्रवण के द्वारा जो हमें ज्ञान होता है, वह भाषा है। वागिन्द्रिय द्वारा उच्चरित और श्रवणेन्द्रिय द्वारा गृहीत भाषा का रूप 'वाक्' की कोटि में आता है। भाषा के आदान और प्रदान—बोलने और सुनने को—की गणना वाक् में होती है। इसके द्वारा जो बोध या ज्ञान होता है, वह भाषा का वास्तविक रूप है। भाषा कूटस्थ है, भावात्मक है, सूक्ष्म है और अनिर्वचनीय है। 'वाक्' भाषा के प्रकाशन का माध्यम है। यह स्थूल एवं नश्वर है। इसका निर्वचन या विश्लेषण हो सकता है। इसी आधार पर ध्वनि-विज्ञान अंग की सत्ता है। वाक्यपदीय के शब्दों में भाषा को 'स्फोट' और वाक् को 'नाद' कह सकते हैं। भाषा साध्य है, वाक् साधन। हम शब्दों या वाक्यों को सुनकर जो कुछ सीखते हैं, वह भाषा है। भाषा को सीखकर जो हम बोलते हैं, वह वाक् है। इस प्रकार भाषा के बोधपक्ष को 'भाषा' कहते हैं और उच्चारण एवं श्रवण-पक्ष को वाक्। ज्ञान भाषा है और उसका प्रकाशन वाक्। भाषा अनुभूति, भाव और विचार के रूप में स्थायी है और वाक् उच्चारण के साथ नष्ट होती रहती है। एक वाक्य को बीस बार बोलने पर 'वाक्' की २० इकाइयाँ होंगी, परन्तु भाषा की वह एक इकाई मानी जायगी। 'भाषा' ज्ञान की समष्टि है और 'वाक्' उसकी अभिव्यक्ति। वाक्य और व्याकरण 'भाषा' के अंग हैं, परन्तु उच्चारण और ग्रहण 'वाक्' के अवयव हैं।

**(ख) भाषाविषयक क्षमता एवं संपादन** (Linguistic Competence and Linguistic Performance)—भाषा के अध्ययन और प्रयोग से दो प्रकार की दक्षता प्राप्त होती है। एक वह, जिसके द्वारा भाषा-विषयक ज्ञानवृद्धि होती है, भाषा के नियमों को आत्मसात् किया जाता है और यथासमय अर्थ का निर्धारण करते हुए उन्हें स्वनिम का रूप दिया जाता है। इसको **'भाषा-विषयक क्षमता'** कहा जाता है। ज्ञान-वृद्धि के साथ ही साथ यह क्षमता बढ़ती जाती है। इस क्षमता की वृद्धि के द्वारा सूक्ष्मातिसूक्ष्म और गंभीर भावों की अभिव्यक्ति की जाती है। दूसरी ओर वाक्-पटुत्व है। एक व्यक्ति ज्ञात और अज्ञात अनेक भाषाओं के वाक्यों का साधुत्व के साथ उच्चारण कर सकता है, उन्हें सुन और समझ सकता है, इसको **'भाषाविषयक संपादन'** कहा जाता है। भाषा-विषयक क्षमता बाल्यकाल से ही उस भाषा के व्याकरण के ज्ञान से होती है। यह क्रमशः बढ़ती जाती है। शुद्ध और स्पष्ट उच्चारण के द्वारा संपादन की योग्यता बढ़ती जाती है।

**(ग) क्षमता और संपादन के दो अंग**—भाषा-विषयक क्षमता के निर्धारण के दो अंग हैं—(१) जन्म-सिद्ध अंश, (२) अर्जित अंश। जन्म-सिद्ध अंश को भाषा-विषयक सार्वभौम (Linguistic Universal) कहते हैं। ये तत्त्व विश्व की सभी

